५- केटालाग आफ गवर्नमेण्ट ओरिएण्टल मैन्यूस्क्रिपट्स लाइब्रेरी मद्रास, भाग २५ तथा त्रिवर्षीय०४।१अ ४।१ स ।

६- ६- केटलाग आफ सरस्वती महल लाइब्रेरी आफ तंजोर ,पी०पी० एस शास्त्री कृत, भाग७ , श्रीरंगम् १६३०ई०।

७- केटलाग आफ मैन्यूस्क्रिप्ट्स बिलांगिंग टु गोविन्दशास्त्री आफ नासिक,नासिक,सन्(?)

८- केटलाग आफ गवर्नमेण्ट ओरियण्टल लाइब्रेरी, मैसूर, सन् १६२२ ई० ।

६-केटलाग आफ संस्कृत मैन्युस्क्रिप्ट्स ऐट दि डी०एच०ए०एस०,गोहाटी, सन् १६६० ई० ।

-०-

## परिशिष्ट -- (ख)

-०-

### विद्याकरसहस्रकम्



प्रस्तुत संग्रह ग्रन्थ का प्रकाशन इलाहाबाद यूनिवर्सिटी पब्लिकेशन (संस्कृत सिरीज) के अन्तर्गत डा० उमेश मिश्र द्वारा सन् १९४२ ई० में हुआ था । इस ग्रन्थ में कुल १३० कवियों द्वारा प्रणीत लगभग एक सहस्र पद्यों का संग्रह श्री विद्याकर मिश्र ने किया है । सम्पादक द्वारा दी गई सूचना के ही आधार पर कवि का परिचय प्रस्तुत किया जा रहा है -- 'मिथिला प्रान्त के दरभंगा जिले में मंगरौनी ग्राम है, जहां अत्यन्त विद्वान् एवं तन्त्रप्रवर ब्राह्मण रहते थे । उसी ग्राम में 'फणदह्रा (फन्नेवार) वंशीय गोकुलनाथ उपाध्याय भी थे, जिनके पुत्र श्री रघुनाथोपाध्याय ने अपना सर्वस्व दान करके वत्सगोत्रीय, 'हरि अम्मे' कुलोत्पन्न एक ब्राह्मण को अपना पुरोहित बनाया । इन्हीं पुरोहितों के वंश में उत्पन्न पण्डित आनन्दकर मिश्र के पुत्र, प्रस्तुत संग्रहकार श्री विद्याकर मिश्र हुए । विद्याकर का विवाह कोइलख ग्राम निवासी श्री गिरिधारी मिश्र की चचेरी बहन से हुआ । सम्पादकीय सूचना के अनुसार गिरिधारी मिश्र के पौत्र, ज्योतिषाचार्य श्री बबुआ जी मिश्र सन् १९४२ई० तक कलकत्ता विश्वविद्यालय में प्राध्यापक थे ।

विद्याकर मिश्र विविधशास्त्रों में, विशेषत: धर्मशास्त्र में अत्यन्त निपुण थे । ऐसा सुना जाता है कि १२५७ मैथिलाब्द (१९ वीं शती) में वह मुजफ्फरपुर के न्यायालय में किसी न्याय पद को अलंकृत कर रहे थे । प्रस्तुत सहस्रक के अतिरिक्त कवि की अन्य रचनाओं में -- रासकाव्यटीका, अमरुशतक व्याख्या, राधाविनोदकाव्याख्या तथा विदग्धमुखमण्डन काशिका आदि प्रसिद्ध हैं । किन्तु सब ग्रन्थ सन् १९४२ तक अप्रकाशित ही थे, सम्भवत: अब प्रकाशित हुए हों । कवि ने प्रस्तुत सहस्रक में 'एक सहस्र' पद्य संकलित करने का प्रयत्न किया था किन्तु इसके पूर्व ही उसकी मृत्यु हो गई । बाद में कोइलखा ग्राम के निवासी ज्योतिर्विद श्रीमदपुछ शर्मा ने ग्रन्थ को पूर्ण किया ।'

'विद्याकर सहस्रक' सुभाषितरत्नकोष के ही अनुकरण पर सकलित किया गया एक सुन्दर संग्रह ग्रन्थ है । कवि ने पण्डितराज जगन्नाथ तथा १८ वीं शती तक के कवियों

की रचनायें उद्धृत की हैं जिससे सिद्ध हो जाता है कि वह एक अर्वाचीन संग्रहकार हैं । वस्तुत: उसका समय उन्नीसवीं शती है, जैसा कि मैथिल जनश्रुति एवं बबुआ मिश्र के प्रमाणों से सुस्पष्ट है । ग्रन्थ मंगलाचरण से प्रारम्भ होकर विविध प्रकार के पद्यों में समाप्त होता है । मंगलाचरण के बाद ही अन्योक्तियों का प्रसंग प्रारम्भ हो जाता है जो कि शफरान्योक्ति में समाप्त होता है । अन्य संग्रहग्रन्थों की भांति विद्याकरसहस्रक में भी संकलित संकलित अन्योक्ति-विषयों एवं उनके प्रणेताओं का अपेक्षित विवरण इस प्रकार है --.

१- अन्योक्ति के विषय -- हंस, सिंह, गज, चातक, कोकिल, भ्रमर, शुक, चक्रवाक, चक्रवाकी, बक, केतक, कमल, समुद्र, मेघ, चन्द्र, वृक्ष, पर्वत एवं शफर-- कुल १८ विषय ।

२- अन्योक्ति प्रणेता -- क्षितिप, सुरभि, पण्डितराज, भोजदेव, डिम्बोक, उमापतिधर, मोहनोपाध्याय, पद्माधरमिश्र, भवनाथमिश्र, शंकरमिश्र, पाम्पाक, अमरसिंह, संग्रामचन्द्र, नंगदत्त, कंकण, भर्तृमेण्ठ, पीताम्बरमल्लिक, भर्तृहरि, शरण, लक्ष्मीधर, जलचन्द्र, चौरकवि, हरिहरोपाध्याय, भेरीझांकार, रामदास, विद्यापति, लक्ष्मीदेवी, धीरेन्द्रोपाध्याय, वसन्तमिश्र, उपाध्यायपदांकित पंजीकार प्रेम (प्राण), नारायण नृप, कृष्णपत्युपाध्याय, रामदासोपाध्याय, लौकिक भानुकवि, कालिदास, लखिमा, ठक्कुराज्ञी, साहसांक, मधु, नाथूमिश्र, भारवि, उमानाथपण्डित, श्रीशुक, अभिनव कालिदास, मुरारि, नारायण शर्मा, भट्टादित्य ( कुल ४७ कवि)

इनमें से, रामदास तथा रामदासोपाध्याय प्राय: एक ही प्रतीत होते हैं । इस प्रकार विद्याकर सहस्रक में कुल ४६ कवियों द्वारा १८ विषयों पर प्रणीत २६२ अन्योक्तियों का संकलन किया गया है ।

-0-